# "पुराणादि ग्रन्थों में रत्नविज्ञान"
# "Science of Gems as depicted in Puranas etc."




जम्मू विश्वविद्यालय (संस्कृत विभाग)

की

**एम० फिल० उपाधि**

के लिए

प्रस्तुत शोध प्रबन्ध

२००६

मार्ग निर्देशकः

**डा० केदार नाथ शर्मा**

रीडर,

संस्कृत विभाग

जम्मू विश्वविद्यालय

जम्मू १८०००६

अनुसंधान कर्त्ती:

**दिपाली खजूरिया**

एम०ए० (संस्कृत)

स्नातकोत्तर संस्कृत विभाग

जम्मू विश्वविद्यालय

जम्मू - १८०००६

जुलाई २००६

# "पुराणादि ग्रन्थों में रत्नविज्ञान"

# "Science of Gems as depicted in Puranas etc."




जम्मू विश्वविद्यालय (संस्कृत विभाग)

की

## एम० फिल० उपाधि

के लिए

प्रस्तुत शोध प्रबन्ध

२००६

**मार्ग निर्देशकः**

**डॉ० केदार नाथ शर्मा**

**रीडर,**

**संस्कृत विभाग**

**जम्मू विश्वविद्यालय**

**जम्मू १८०००६**

**अनुसंधान कर्त्रीः**

**दिपाली खजूरिया**

**एम०ए० (संस्कृत)**

**स्नातकोत्तर संस्कृत विभाग**

**जम्मू विश्वविद्यालय**

**जम्मू - १८०००६**

**जुलाई २००६**

# CERTIFICATE

Certified that Miss. Deepali khajuria, who was registered for the degree of M.Phil in Sanskrit has completed her dissertation work under my supervision.

The exact title of her dissertation is:

"पुराणादि ग्रन्थों में रत्नविज्ञान"

"Science of Gems as depicted in Puranas etc."

She has fulfilled all the statutory requirement for the submission of dissertation for evaluation.

It is further certified that:

1. The dissertation embodies the work of the candidate herself;
2. The candidate worked under me for the period required under statues;
3. The candidate has put in the required attendance and seminars in the department during the period;
4. The conduct of the candidate remained quite satisfactory during the period of her work.

Dated:-29-7-06

(Dr.Kedar Nath Sharma)
Supervisor,
Reader,Deptt.of Sanskrit
Univeresity of Jammu.
Jammu- 180006.

## पुरोवाक्

संस्कृत के प्रति मेरी रुचि बचपन से रही है। घर के सभी सदस्यों को संस्कृत के पवित्र मंत्रों का उच्चारण करते हुए सुनकर मेरे हृदय में भी यह इच्छा होती थी कि मैं भी इन मंत्रों को पढ़ूं समझूं और उनका उच्चारण करूं। यह सब तभी संभव था,जब मुझे संस्कृत पढ़ने का अवसर प्राप्त होता। यह अवसर मुझे कालेज में प्राप्त हुआ । B.A कक्षा के तीन वर्षों में संस्कृत पढ़ने के उपरान्त, एम० ए० चतुर्थ सत्र में ही एक पत्र ज्योतिष का पढ़ने का भी अवसर प्राप्त हुआ । इस विषय को पढ़ने के बाद मुझे इसमें अधिक ज्ञान अर्जित करने की जिज्ञासा उत्पन्न हुई । एम० फिल० के प्रथम सत्र की परीक्षा होने पर मेरी इस जिज्ञासा का समाधान डॉ० केदार नाथ शर्मा ने कर दिया। ज्योतिषके अनेक विषयों पर शोध निबन्ध लिखे जा चूके थे। मेरी इच्छा किसी नये विषय को लेकर उसमें शोध करने की थी। मेरी इस रुचि के अनुसार ही संस्कृत विभागकी शोध समिति ने मुझे रत्नों पर कार्य करने की प्रेरणा दी और मैने "पुराणादि ग्रन्थों में रत्नविज्ञान"(Science of Gems as depicted in puranas etc.) को अपने एम० फिल० का विषय बनाया। मेरे इस विषय चयन का मुख्य कारण यह भी था कि आज के इस युग में किसान से लेकर उद्योगपति तक, विद्यार्थी से लेकर वैज्ञानिक तक सभी जीवन की समस्याओं के समाधान के हेतु किसी न किसी रूप में ज्योतिष की ही शरण में जाते हैं क्योंकि वे चाहते है कि जब भी वे किसी कार्य को आरम्भ करें तो उनके कार्य में कोई विघ्न-बाधाएं उत्पन्न न हों । कार्य विधियों को सुचारु रूप से चलाने के लिए कौन-२ से उपचार किए जाएं, किस प्रकार के हवन यज्ञ किए जाएं या फिर कौन से ऐसे उपयोगी रत्नों को धारण किया जाए जिस से कि कार्य में बाधा उत्पन्न न हो और कार्य सफलता को प्राप्त करे। इन सभी बातों को ध्यान में रखते हुए लोक उपकारी इस विषय को मैंने चुना । इन समस्याओं को हल करने के लिए प्रस्तुत शोध निबन्ध को चार अध्यायों में विभक्त कर अध्ययन करने का प्रयास किया गया है-

प्रथम अध्याय- में रत्नों से सम्बद्ध ग्रन्थों का संक्षिप्त परिचय दिया गया है।

द्वितीय अध्याय- के अन्तर्गत रत्न का अर्थ, विभिन्न ग्रन्थों में रत्नों की संख्या, गुण-दोष आदि विषयों का विवेचन किया गया है।

तृतीय अध्याय- में रत्न परीक्षा विधि बताई गई है कि किस प्रकार से रत्नों का परीक्षण करके ही उन्हें धारण करना चाहिए।

चतुर्थ अध्याय- में रत्न धारण के लाभ, अनिष्ट ग्रहों के शमन में रत्न धारण के लाभ, विविध रोगों में रत्नों की उपकारिता, शुभाशुभ फल प्राप्ति में रत्नों का योगदान तथा रत्न धारण का उपयुक्त समय आदि विषयों का विवेचन विस्तार से किया गया है।

अन्त में उपसंहार है जिसके अन्तर्गत पूर्व के चार अध्यायों में विवेचित सामग्री का सार संक्षेप में प्रस्तुत करने का प्रयास किया गया है ।

कोई भी कार्य ईश्वर की कृपाके बिना सम्पन्न नहीं होता है इसीलिए सर्वप्रथम मैं अपने इष्ट देव को प्रणाम करती हूँ । संस्कृत विभाग की अध्यक्षा डॉ० रमणिका जलाली को विशेष रूप से धन्यवाद प्रकट करती हूँ जिनसे प्रेरणा मुझे प्रारम्भ से अंत तक मिलती रही। इसके अतिरिक्त अन्य विभागीय प्राध्यापकों आदरणीया डॉ० शारदा गुप्ता,डॉ० जागीर सिहं,पुरूषोत्तम शर्मा, डॉ० सुषमा गुप्ता, डॉ० राम बहादुर शुक्ला को मैं हृदय से धन्यवाद प्रस्तुत करती हूँ जिनके स्नेहयुक्त व्यवहार तथा महत्वपूर्ण सुझाव इस शोध कार्यको सम्पूर्ण करने में सहायक रहे हैं ।

शोध-प्रबन्ध का सर्वाधिक श्रेय डॉ० केदार नाथ शर्मा को जाता है जिन के मार्ग निर्देशन में यह कार्य सम्पन्न हो सका। संस्कृत विभाग के पुस्तकालय की अध्यक्षा श्रीमती विजय कौल को मैं धन्यवाद देती हूँ, जिन्होंने समय-समय पर पुस्तके देकर सामग्री संकलन में मेरी सहायता की, पुस्तकालय के यह कर्मचारी श्री जतिन शर्मा को भी मैं धन्यवाद देती हूँ।

रघुनाथ पुस्तकालय के अध्यक्ष डॉ० धनीराम शास्त्री जी को मैं धन्यवाद देती हूँ तथा पुस्तकालय के सह कर्मचारी चन्द्र शर्मा का भी मैं धन्यवाद करती हूँ।

अन्त में शोध-प्रबन्ध के टंकन कार्य के लिए टंकन कर्त्ता चंद्र कुमार को मैं विशेष धन्यवाद प्रस्तुत करती हूँ।

शोध छात्रा
दिपाली खजूरिया

# विषयानुक्रमिका

## संकेत सूची

| | | |
|---|---|---|
| १- | अ० - | अध्याय |
| २- | श्लो०- | श्लोक |
| ३- | ग० पु०- | गरुड पुराण |
| ४- | अ० पु०- | अग्नि पुराण |
| ५- | बृ० सं०- | बृहत्संहिता |
| ६- | सि०भे०सं०- | सिद्ध भेषज संग्रह |
| ७- | र० वि० - | रत्नविज्ञान |
| ८- | वनो०चद्रो०- | वनौषधि चन्द्रोदय |
| ९- | भा०प्र०नि०- | भाव प्रकाश निघण्टु |
| १०- | हि० वि०- | हिन्दी विश्वकोष |
| ११- | अ०शा०- | अर्थ शास्त्र |
| १२- | ज्यो०र०- | ज्योतिष रहस्य |
| १३- | मु० चि०- | मुहूर्त चिन्तामणि |

# रत्न से सम्बद्ध ग्रन्थ

## १- गरुडपुराण-

गरुड पुराण दो खण्डों में विभक्त है। प्रथम खण्ड में २२६ तथा द्वितीय खण्ड में ३५ अध्याय हैं । द्वितीय खण्ड को 'प्रेतकल्प' भी कहा जाता है । इस महापुराण के आधार पर भारतीय इतिहास और संस्कृति के विभिन्न पक्षों- भूगोल, इतिहास राजनैतिक इतिहास, समाज, आर्थिक जीवन, धर्म और दर्शन, मूर्तिकला और प्रासाद वस्तु आदि विषयों से सम्बद्ध सामग्री का विवेचन है ।[1]

२२६ अध्यायों वाले प्रथम खण्ड (अ०-१) में ग्रन्थ का महत्व एवं सृष्टि वर्णन (अ० ४-६) से लेकर विविध देवताओं सूर्य (अ०-७), विष्णु (अ०-८),लक्ष्मी (अ०-१०), शिव (अ०-२३) आदि का वर्णन है । ज्योतिष शास्त्रीय (अ०-५८- ६२) विवेचन भी किया गया है ।धर्म के विविध स्वरूपों का वर्णन करते हुए तीर्थों (अ०-८१) का माहतम्य भी बतलाया गया है। राजनीति का वर्णन बडे विस्तार के साथ(अ०-१०८-११५) उपलब्ध होता है। सूर्य चन्द्र आदि वशों का वर्णन (अ०-१३८-१४२) भी प्राप्त होता है। आयुर्वेद के आवश्यक निदान तथा चिकित्सा का वर्णन अनेक अध्यायों (अ०-१४६-१७७) में उपलब्ध होता है । नाना प्रकार के रोगों को दूर करने के लिए औषधियों की व्यवस्था (अ०-१७०- १६४) भी मिलती है । दर्शन, वैष्णव धर्म, सांख्य ,योग ,वेदान्त(अ०-२२७) का भी उल्लेख हुआ है । अंतिम अध्याय (अ०-२२६) में गीता का सारांश वर्णित है ।

द्वितीय खण्ड में मरने के बाद मनुष्य की क्या गति होती है? वह किस योनि में उत्पन्न होता हे तथा कौन-कौन से भोग भोगता है? इस विषय का वर्णन यद्यपि अन्य पुराणों में यत्र-तत्र पाया जाता है,परंतु इस पुराण में इस विषय का अत्यन्त विस्तृत तथा सांगोपांग वर्णन मिलता है जो अन्यत्र उपलबध नहीं होता है ।[2]

इन सब विषयों के अतिरिक्त यह ग्रन्थ रत्न सम्बन्धी सामग्री की दृष्टि से भी अत्यन्त महत्वपूर्ण है । इस ग्रन्थ में प्रथम खण्ड के ६८ से लेकर ८० तक के तेरह अध्यायों में भिन्न-भिन्न रत्नोंका विस्तार से विवेचन किया गया है । जिस में वज्र परीक्षा (अ०-६८) के अन्तर्गत वज्र की उत्पत्ति, उत्पत्ति स्थान, वज्र के विभिन्न प्रकार, वज्र के गुण-दोष, वज्र के प्राकृतिक

---

१- द्रष्टव्य पु० वि०- पृ०- १६०

२- द्रष्टव्य तदेव- पृ०- १६१

गुण तथा वज्र धारणके लाभ बताए गए हैं। मुक्तापरीक्षा (अ०-६९) में मुक्ता की उत्पत्ति, उत्पत्ति स्थान,मुक्ता के आठ प्रकारों, मुक्ता के विविध लक्षण, परीक्षण विधि तथा विविध स्थानों सें उत्पन्न मुक्ता के मुल्यों का वर्णन है ।

पद्मराग परीक्षा (अ०-७०) में पद्मराग की उत्पत्ति, उत्पत्ति स्थान, परीक्षण विधि, विविध लक्षण तथा गुण-दोषों का वर्णन हैं। मरकतपरीक्षा (अ०-७१) में मरकत की उत्पत्ति,उत्पत्ति स्थान,विभिन्न स्थानों से प्राप्त होने वाली मरकत मणियों के लक्षण, गुण- दोष, परीक्षण विधि तथा गुण-दोष के अनुसार मुल्यों का वर्णन है ।[1]

इन्द्रनील परीक्षा (अ०-७२) में इन्द्रनील की उत्पत्ति, उत्पत्ति स्थान, विविध लक्षण, गुण-दोष, परीक्षण विधि तथा मूल्य का वर्णन है । वैदूर्य परीक्षा(अ०-७२) में उत्पत्ति, विविध लक्षण, गुण-दोष तथा परीक्षण विधि का वर्णन हुआ है ।

पुष्पराग परीक्षा (अ०-७४) में पुष्पराग की उत्पत्ति,गुण-दोष तथा परीक्षण विधि वर्णित है। कर्केतन परीक्षा(अ०-७५) तथा भीष्मक परीक्षा (अ०-७०) में कर्केतनकी उत्पत्ति तथा परीक्षण विधि उपलब्ध होती है । पुलक परीक्षा (अ०-७७) में पुलक की उत्पत्ति, लक्षण तथा गुण- दोष वर्णित हैं। रुधिराख्य परीक्षा (अ०-७८) में रुधिराख्य की उत्पत्ति, लक्षण तथा शोधन का उल्लेख मिलता है। स्फटिक परीक्षा(अ०-७९)में स्फटिक की परीक्षण विधि का वर्णन है तथा विद्रुम परीक्षा (अ०-८०) में विद्रुम की उत्पत्ति, गुण दोष तथा विद्रुम धारण के फल का वर्णन हुआ है।[2]

अन्य विद्याओं की भांति गरुडपुराण में यह भी वर्णित है कि रत्न शस्त्र का उदय और विकास ब्रह्मा तथा व्यास से ही हुआ था-

वैदूर्यपुष्परणाणां कर्केतनभीष्मकयोः ।
परीक्षा ब्रह्मणा प्रोक्ता व्यासेन कथिता द्विज।।[3]

२-अग्नि पुराण- अग्नि पुराण के ३८३ अध्यायों में नाना प्रकार के विषयों का सन्निवेश हुआ है। विभिन्न अवतारों (रामवतार, कृष्णवतार इत्यादि) की कथाओं का संक्षेप में वर्णन कर रामायण और महाभारतकी कथा विस्तार से दी गई है । मन्दिर निर्माण की कला के साथ प्रतिष्ठा तथा पूजन के विधानका विवेचन संक्षेप में सुचारुरूप से किया गया है । ज्योतिष शास्त्र, धर्मशास्त्र, व्रत, राजनीति, आयुर्वेद आदि शास्त्रों का वर्णन बड़े विस्तार के साथ मिलता है ।[4]

---

१- द्रष्टव्य- ग० पु०- पृ०-२
२- द्रष्टव्य- तदेव- पृ०-२
३- द्रष्टव्य- तदेव- १/७३/१ पृ०- २६६ में उद्धृत
४- द्रष्टव्य- पु०वि- पृ०-१५१

छन्द शास्त्र का निरूपण आठ अध्यायों में किया गया मिलता है। व्याकरण का भी विवेचन विस्तार से हुआ है । कोश के विषय में भी अध्याय लिखे गए हैं। जिन के अनुशीलन से पाठकों के शब्द ज्ञान की विशेष वृद्धि हो सकती है। योग शास्त्र के यम, नियम आदि आठों अंगो का वर्णन इस में संक्षेप में किया हुआ है।अन्त में अद्वैत वेदान्त के सिद्धान्तों का सार संकलन है। एक अध्याय में गीता का भी सारांश वर्णित है । इस प्रकार इस पुराण के अनुशीलन से समस्त ज्ञान-विज्ञान का परिचय मिलता है।

इस ग्रन्थ का २४६वां अध्याय रत्न शास्त्रीय महत्व का है। जिस में विभिन्न रत्नों के लक्षणों का वर्णन है ।

इन रत्नों में वज्र (हीरा) की श्रेष्ठता बतलाकर, व्रज की परीक्षण विधि, वज्र के विविध लक्षण बताए गए हैं। मरकत मणि के लक्षण, स्फटिक और पद्मराग की परीक्षण विधि वर्णित है। मुक्ता की उत्पत्ति,उत्पत्ति स्थान तथा गुण बताए गए हैं। इन्द्रनील मणि तथा वैदूर्य की परीक्षा बताई गई है। इन रत्नों के अतिरिक्त गन्धसस्य, चन्द्रकान्त, सूर्यकान्त, पुलक,कर्केतन, पुष्पराग, ज्योतीरस, राजपट्ट, राजमय, शुभ सौगन्धिक, गंज,शंख, ब्रह्ममय,गोमेद, रुधिराक्ष, धूली, तुष्यक, सीस, पीलु, प्रवाल, गिरिवज्र,भुजंगमणि टिटिभ, भ्रामर और उत्पल का भी उललेख मिलता है ।[1]

विविध प्रकार की विद्याओं का उल्लेख होने के कारण इस अग्नि पुराण के लिए कहा गया है- "आग्नेये हि पुराणेअस्मिन् सर्वाः विद्याः प्रदर्शिताः" ।[2]

३-मुहूर्तचितामणि- मुहूर्तचिन्तामणि के प्रणेता आचार्य श्री राम ने १३ प्रकरणें में ग्रन्थ की रचना की है। ग्रन्थ के तेरह प्रकरणों में शुभाशुभ प्रकरण, नक्षत्र प्रकरण, संक्रान्ति प्रकरण, गोचर प्रकरण, संस्करण, प्रकरण,विवाह प्रकरण वधुप्रवेश प्रकरण, द्विरागमन प्रकरण, अग्न्याधान प्रकरण, राज्याभिषेक प्रकरण, यात्रा प्रकरण, वास्तु प्रकरण और सर्व शुद्धधात्रयदिशी, गृहप्रवेश आदि प्रकरण हैं ।[3]

यह ग्रन्थ रत्न परीक्षा की दृष्टि से भी महत्वपूर्ण है । इस ग्रन्थ के चौथे प्रकरण (गोचर प्रकरण) में रत्न धारण तथा अल्प मुल्य रत्न धारण का वर्णन हुआ है । रत्न धारण में विविध ग्रहों से सम्बन्धित रत्नों का उल्लेख हुआ है। जिसमें हीरा, मोती , प्रवाल, गोमेद नीलम, वैदूर्य, पुष्पराग, पन्ना तथा माणिक्य का वर्णन है। किन-किन शुभ मुहूर्तों में यह रत्न धारण करने चाहिए इसका भी उल्लेख हुआ है । अधिक मूल्यवान् रत्न धारण की असमर्थता पर अल्प मूल्यवान्‌रत्नों को धारण करने का वर्णन मिलता है।[4]

---

१- द्रष्टव्य- पु० वि०- पृ०- १५१
२- द्रष्टव्य- अ० पु० अ०- ३८३/५२
३-द्रष्टव्य- मु० चि०- पृ०-७-१३
४-द्रष्टव्य- तदेव- पृ०-२०७-२०६

४- बृहत्संहिता-

वराहमिहिरकृत बृहत्संहिता की विषय सीमा विशाल है । १०७ अध्यायों वाले इस ग्रन्थ में उपनयन (अ०-१) से लेकर संवत्सर (अ०-२)चन्द्र(अ०-३), राहु(अ०-४),भौम (अ०-६), बुध(अ०-७), बृहस्पति(अ०-८), शुक्र(अ०-६), शनि(अ०-१०) और केतु (अ-११) आदि ग्रहों से होने वाले शुभ-अशुभ फलों का वर्णन विस्तार से है । ग्रह युद्ध में ग्रहों के आपस में टकराने का वर्णन है । उत्पाताध्याय (अ०-४६) में उत्पात के लक्षण तथा फल बताए गए हैं। विभिन्न प्रकार के जानवरों के लक्षणों का वर्णन भी मिलता है । विभिन्न प्रकार के पुरुषों और स्त्रियों में पाए जाने वाले लक्षणों (अ०-६८, अ०-७०) का उल्लेख हुआ है । अंतिम के अध्यायों में विवाह पटल, ग्रहगोचर, रूपसत्राध्याय का वर्णन हुआ है ।[1]

इस ग्रन्थ के ८० से ८३तक के ४ अध्याय रत्न शास्त्र से सम्बन्धित हैं। जिस में रत्न परीक्षा, रत्नों की उत्पत्ति, रत्नों के नाम जिन में वज्रमणि के सात आकार स्थान, हीरे के प्रकार, शुभ-अशुभ हीरे के लक्षण, हीरे के धारण में गुण, मोतियों के आठ उत्पत्ति स्थान, मोतियों के लक्षण,मोतियों की विशेषताएं विभिन्न प्रकार के मुक्ता फल लक्षण, मोतियों में अमूल्यता तथा मोतियों से रचित आभूषणों की संज्ञा का वर्णन है । पद्मराग की उत्पत्ति, लक्षण, गुण-दोष तथा प्रभाव का उल्लेख हुआ है। मरकत मणि का प्रयोजन बताकर उसके लक्षण बताए गए हैं ।[2]

५- अर्थ शास्त्र-

कौटिलय के अर्थ शास्त्र में पन्द्रह अधिकरण हैं । इन पन्द्रह अधिकरणों में राजा के कार्य व्यापार, विद्या विषयक विचार, राजकीय अधिकारियों के कर्तव्यों, विवाह के लेन-देन शिल्पी वर्णन, व्यापारियों का उल्लेख, षड्यन्त्रकारियों द्वारा प्रजा की रक्षा के उपाय तथा कोष संग्रह का निरूपण है । गुण, सन्धि, विग्रह विभिन्न व्यसन तथा उनके प्रतिकार, युद्ध, आक्रमण, विभिन्न विपत्तियां चतुरंग सेना, शत्रुओं में फूट डालने वाले प्रयोगों, छल कपट पूर्ण उपाय, शत्रु वध के प्रयोग तथा शान्ति व्यवस्था के उपाय वर्णित हैं ।[3]

---

१-द्रष्टव्य बृ०सं०- पृ०- ७

२-द्रष्टव्य तदेव- पृ०- ८

३-द्रष्टव्य अ० शा०- पृ०- १२५-१२६

इस ग्रन्थ के दूसरे अधिकरण का ग्यारहवां अध्याय रत्न शास्त्रीय महत्व का है। जिसमें विभिन्न रत्नों की परीक्षाओं का वर्णन है । इस अध्याय में मोतियों की उत्पत्ति के स्थान,मोतियों की उत्पत्ति के कारण,मोतियों में पाए जाने वाले दोषों का वर्णन है। मोतियों से बनाई जाने वाली विभिन्न प्रकार की मालाओं का भी उल्लेख मिलता है ।

मणियों के उत्पत्ति स्थान तथा पांच प्रकार के माणिक्य का भी उल्लेख मिलता है। वैदूर्यमणि तथा इन्द्रनील मणि आठ प्रकार की बताई गई है । स्फटिक मणि के चार प्रकारों का उल्लेख भी हुआ है।मणियों में पाए जाने वाले भिन्न- भिन्न गुण तथा दोषों का भी वर्णन मिलता है। मणियों की आठ प्रकार की उपजातियों का भी उल्लेख हुआ है। हीरे के छह उत्पत्ति स्थान बताए गए हैं तथा इसके आकार-प्रकारों का भी वर्णन हुआ है। मूंगेके उत्पत्ति स्थान बताकर उसके दो प्रकारों का वर्णन किया गया है ।[१]

## ६- रत्न विज्ञान-

श्री पं० राधाकृष्ण द्वारा लिखित, रत्न विज्ञान २६७ पृष्ठों का रत्न विषयक महत्वपूर्ण ग्रन्थ है । यह ग्रन्थ विद्याभवन आयुर्वेद ग्रन्थमाला ६६ के अन्तर्गत, चौखम्बा विद्याभवन वाराणसी द्वारा १९७२ में प्रकाशित है । इस ग्रन्थमें १८ प्रकार के भिन्न-भिन्न रत्नों का वर्णन किया गया है। इन रत्नों में हीरा, मुक्ता, प्रवाल माणिक्य, नीलम, पन्ना, वैदूर्य फिरोजा इत्यादि वर्णित है । हीरे की श्रेष्ठता बतलाकर हीरे की उत्पत्ति, गुण-धर्म, हीरकशोधन तथा हीरे की भस्म से विभिन्न प्रकार के रोगों का उपचार बताया गया है । मोती के उद्भव स्थान, बहुमूल्य मोती, मोती का विनिमय, कृत्रिम मोती, मोती परीक्षा मोती और ज्योतिष शास्त्र, मोती के दोष उत्कृष्ट मोती की छाया,गुण-धर्म,मोती भस्मादि से शीघ्र दूर होने वाले रोगों का वर्णन है।[१]

प्रवाल का उत्पत्ति स्थान, रूप रंग, लक्षण, गुण धर्म, शोधन मारण, प्रवाल भस्मादि से शीघ्र दूर होने वाले रोगों का वर्णन है । माणिक्य के उत्पत्ति स्थान, रंग रूप, लक्षण, उत्कृष्ट, निकृष्ट माणिक्य, शुद्धाशुद्ध माणिक्य के गुण- दोष, माणिक्य के प्रतिनिधि रत्न, कृत्रिम माणिक्य, शोधन, भस्म इत्यादि का वर्णन है । नीलम के उत्पत्ति स्थान, लक्षण, प्रकार गुण-धर्म, कृत्रिम नीलम, शोधन-मारण, भस्मीकरण इत्यादि का वर्णन है ।[२]

पन्ना के उत्पत्ति स्थान,रूप रंग, लक्षण, शुद्ध पन्ने की परीक्षा, पन्ने के प्रमुख प्रकार प्राप्ति स्थान इत्यादि का वर्णन है। वैदूर्य के उत्पत्ति स्थान, वैदूर्य के प्रकार, रुप- रंग, लक्षण, गुणधर्म, चिकित्सा तथा उपयोगी वैदूर्य इत्यादि उल्लिखित हैं।

---

१- द्रष्टव्य - र० वि०- पृ०- ९

२- द्रष्टव्य तदेव- पृ०- १०

फिरोजा के उत्पत्ति स्थान, रूप-रंग लक्षण, गुण-धर्म,शोधन मारण इत्यादि वर्णित हैं। राजावर्त के उत्पत्ति स्थान,रूप-रंग इत्यादि का वर्णन है। वैक्रान्त के उत्पत्ति स्थान रंग, लक्षण, गुणधर्म शोधन-मारण, भस्मीकरणादि उल्लिखित है । पुलक के उत्पत्ति स्थान, रंग रूप लक्षण, पुलक के प्रकारों का वर्णन है। अकीक के नाम उत्पत्ति स्थान, व्यवसाय, प्रकार, गुण दोषों का वर्णन है । भीष्ममणि के विभिन्न नाम, उत्पत्ति स्थान, लक्ष्ण इत्यादि वर्णित हैं । अम्बर तथा तृणकान्त के उत्पत्ति स्थान तथा वैज्ञानिक अनुसंधान वर्णित हैं। गोमेद तथा पुखराज के उत्पत्ति स्थान, रंग-रूप, लक्षण, गुण दोष तथा कृत्रिमता वर्णित हैं ।[१]

इस प्रकार रत्न विज्ञान में विभिन्न प्रकार के १८ रत्नों का विस्तृत विवेचन दिया गया है। पं० राधाकृष्ण पराशर ने रत्नों का वैज्ञानिक अनुसंधान भी बतलाया है तथा रत्नों की भस्म से विभिन्न प्रकार के रोगों का उपचार भी बताया है ।

---

१- द्रष्टव्य र० वि०, पृ०-१०-१२

# रत्न का अर्थ, संख्या तथा गुण-प्रकृति

१- रत्न का अर्थ-

'रत्न' शब्द सर्वप्रथम ऋग्वेद के प्रथम मण्डल के प्रथम मंत्र में प्राप्त होता है। किन्तु इसका सही अर्थ तत्कालीन टीका न होने के कारण नहीं लगाया जा सकता है। कुछ लेखकों ने इसका अर्थ 'पाषाण' के रूप में किया है तो कुछ लेखकों ने 'निधि' के अर्थ में किया है। पुराण ग्रन्थों में दैत्यों तथा देवताओं के बीच हुए समुद्र मन्थन में चौदह रत्नों की प्राप्ति का उल्लेख हुआ।[1]

यहाँ रत्न की संज्ञा लक्ष्मी, उच्चैश्रवा घोडे, ऐरावत हाथी इत्यादि को दी गई है। इन चौदह रत्नों में कौस्तुभ मणि का भी उल्लेख हुआ है, जो कि भगवान विष्णु को प्राप्त हुई। जिन पत्थरों को बहुमुल्य रत्नों की संज्ञा दी गई उनके प्राप्ति स्थान नदी,पृथ्वी, पहाड़ तथा समुद्र को बताया गया है। जिन पहाडों से रत्न प्राप्त होते हैं, उन्हें रत्नाचल, विविध रत्नों के आश्रय स्थल होने के कारण पृथवी को रत्नगर्भा और समुद्र से प्राप्त होने वाले प्रवाल, मुक्ता आदि रत्नों के कारण समुद्र को रत्नाकर की संज्ञा दी गई।[2]

आचार्यों ने रत्नों और उपरत्नों का विभाग करते हुए नौ पाषाणों को रत्न तथा दूसरों को उपरत्न माना है। नौ रत्नों में वज्र, नीलम, पुष्पराग माणिक्य, मरकत, गोमेदक, वैदूर्य तथा प्रवाल माने गए हैं। इनमें मुक्ता और मूंगा को पाषाण की संज्ञा नहीं दी जा सकती है क्योंकि दोनों ही समुद्र से प्राप्त होते हैं। एक सीप से तथा दूसरा समुद्र की भीतर की जड़ों से। वेदों में 'रत्न' शब्द का प्रयोग कीमती वस्तु और खजानों के अर्थ में हुआ है। प्राचीन समय में मणि को धागे में पिरोकर गले में पहना जाता था। मणि का अर्थ तावीज की तरह पहनने वाले रत्नों से था।[3]

अतः देखा जाता है कि 'रत्न' शब्द का प्रयोग भिन्न-भिन्न अर्थों में हुआ है। किंतु बहुत से आचार्यों ने रत्न शब्द का अर्थ हीरा प्रवाल आदि के अर्थ में किया है।

विभिन्न कोषकारों ने अपने-अपने मतों के अनुसार रत्न शब्द का अर्थ दिया है।

---

१- क) द्रष्टव्य- शि० म०पु० पृ०- ५२७

ख) द्रष्टव्य- स्क० पु० अ०- ६

ग) महाभारत प्रथम खंड अ०- २८

२-द्रष्टव्य हि०वि०,पृ०-३३

३-द्रष्टव्य रत्न परीक्षादि सप्त ग्रन्थ संग्रह पृ०- १३

१- अमरकोश के अनुसार रत्न का अर्थ-

नपुंसक लिंगी रत्न शब्द का अर्थ है- मणि, अपनी जाति में श्रेष्ठ आदि ।[1]

२- Sanskrit-Hindi -English Dictionary-

इसके अनुसार रत्न शब्द का अर्थ है- देय, तोहफा, धन, निधान, कीमती पत्थर, रत्न मोती, हीरे, ज्वाहरात, gift riches,treasures, precious stone,jewel,pearl. मुक्ता, पद्मराग, मरकेन्द्रनील, वैदूर्य, पुष्पराग, कर्केतन, पुलक रुधिराक्ष, भीष्म, स्फटिक, प्रवाल, रूपाणि त्रयोदश रत्नानि । श्रेष्ठ वस्तुओं का आश्रय शिव 'प्रभूतानि बहूनि रत्नानि श्रेष्ठवस्तूनि यस्मिन् स 'शिव': ।[2]

३- Sanskrit English Dictionary के अनुसार-

रत्न शब्द का अर्थ है- (Ratna) n. ( 1.ra-) a gift present, good wealth,riches,the nine stones which are pear,ruby,topaz, diamond, Emerald, lapis, lazuli, coral, sapphire, Gomeda but according to manu's law book, Mahabharata and chanakya- any thing which is best of its kind.[3]

४-संस्कृत शब्दार्थ कौस्तुभ के अनुसार रत्न शब्द का अर्थ है-

(न०) (रम्यति हर्षयाति,रम्+णिच्+न,तकारादेश) जवाहर, बहुमूल्य चमकीले, छोटे और रंग-बिरंगे पत्थर (रत्नों की संख्या ५, ६,६, या १४ बतलायी जाती हैं।) कोई भी बहुमूल्य प्रिय पदार्थ, कोई भी सर्वोत्तम वस्तु ।[4]

---

१. रत्नं स्वजातिश्रेष्ठेऽपि-

'रत्नम्' ('न')के अपने जातिवालों (सामान्य वर्ग) में श्रेष्ठ हीरा आदि मणि-मणि अर्थ हैं। (रेति)।। रमयति। 'रमु क्रीडायाम'(भ्वा०आ०अ०)। ण्यन्तः। अन्तर्भावि तव्यर्थो वा, रमन्तेऽ स्मिन वा। 'रमेस्त च' (३०३/१४) इति नः। 'नऽवशि' '७/२/८' इति नेट्। णेरनिटि (६/४/५१)। रत्नं स्वजातिश्रेष्ठेऽपि मणावपि नपुंसंकम् इति मेदिनी '८३/१७' अमरकोश, पृ०-४४२,

२-Sanskrit Hindi English Dictionary,page- 483

३- Sanskrit English Dictionary] page- 864

४-द्रष्टव्य संस्कृत शब्दार्थ कौस्तुभ पृ०- ६३५

२- रत्नों की संख्या-

१-गरुड पुराण-

गरुड पुराण में तेरह रत्नों का वर्णन मिलता है। इन रत्नों में वज्र (हीरा) मुक्ता, पद्मराग, मरकत, इन्द्रनील, वैदूर्य, पुष्पराग, कर्केतन, भीष्मक, पुलक, रुधिराख्य, स्फटिक तथा विद्रुम का वर्णन है ।[1]

२-अग्नि पुराण-

अग्नि पुराण में ३५ प्रकार के रत्नों का उल्लेख हुआ है। ये रत्न हैं- वज्र (हीरा) मरकत् पद्मराग मुक्ता, महानील, इन्द्रनील, वैदूर्य, गन्धसस्य, चन्द्रकान्त, सूर्यकान्त, स्फटिक, पुलक,कर्केतन, पुष्पराग, ज्योतीरस, राजपट्ट, राजमय, शुभसौगन्धिक ,गंज, शंख, ब्रह्ममय, गोमेद, रुधिराक्ष, धूली, मरकत, तुष्यक, सीस, पीलु, प्रवाल, गिरिवज्र, भुजंगमणि, वज्रमणि, टिट्टिभ, भ्रामर और उत्पल हैं ।[2]

३- बृहत्संहिता-

वराहमिहिर कृत बृहत्संहिता में २२ प्रकार के रत्नों का उल्लेख हुआ है। यह रत्न हैं। वज्र (हीरा),इन्द्रनील, मरकत(पन्ना),कर्केतन, पद्मराग, रुधिराख्य वैदूर्य्य, पुलक, विमलक, राजमणि, स्फटिक, चन्द्रकान्त, सौगन्धिक, गोमेद, शंख, महानील पुष्पराग, ब्रह्ममणि,ज्योतिरस, सस्यक, मुक्ता तथा मूंगा है।१

---

१- द्रष्टव्य गo पुo- ६८/८०

२- रत्नानां लक्षणं वक्ष्ये रत्नं धार्य्यमिदं नृपैः।
वज्रंमरकतं रत्नं पद्मरागंच मौक्तिकं।।
इन्द्रनीलं महानीलं वैदूर्य्यंगन्धशस्यकं।
चंद्रकान्तं सूर्य्यकान्तं स्फटिकं पुलकं तथा।।
कर्केतनं पुष्परागं तथा ज्योतिरसं द्विज।
स्फटिकं राजपट्टंच तथा राजमयं शुभम्।।
सौगन्धिकं तथा गज्जं शंखब्रह्ममयं तथा।
गौमेदं रुधिराक्षंच तथा भल्लातकं द्विज।।
धूलो मरकतंचैव तुथकं सोस मेवच।
पोलुं प्रवालकंचैव गिरिवज्रद्विजोत्तम्।।
भुजंगममणिंचैव तथा वज्रमणिं शुभम्।
टिट्टिभं च तथा पिण्डं भ्रामरं च तथोत्पलम्।। अo पुo- २४६/ १-६

१- वजेन्द्रनीलमरकतकर्केत्नरपद्मरागरुधिराख्याः।
वैदूर्यपुलकविमलकराजमणिस्फटिकशशिकान्ताः।।
सौगन्धिकगोमेदकशंखमहानीलपुष्परागाख्याः।
ब्रहममणिज्योतीरससस्यकमुक्ताप्रबालानि।। बृo संo- ८०/ ४-५

इन रत्नों में वज्र मोती, पद्मराग और मरकतमणि का विस्तार से विवेचन हुआ है। वराहमिहिर ने एक ही रत्न के अनेक प्रकारके भेद गिनाए हैं जैसे शशिकान्त स्फटिक का ही एक भेद है। महानील और इन्द्र नील नीलम है। तथा सौगन्धिक और पद्मराग माणिक के ही भेद हैं ।

४- अर्थ शास्त्र-

कौटिल्य कृत अर्थशास्त्र में नौ प्रकार के रत्नों का उल्लेख हुआ है वे रत्न हैं- वज्र, प्रवाल, मोती,माणिक्य (पद्मराग) वैदूर्य, पुष्पराग,गोमेद, इन्द्रनील, स्फटिक। इन रत्नों के प्रकारों का विवेचन भी विस्तार से किया गया है ।[1]

५- विष्णुधर्मोत्तर पुराण-

विष्णुधर्मोत्तर पुराण में ३४ प्रकार के रत्नों का उल्लेख हुआ हैं यह रत्न हैं वज्र, मरकत, पद्मराग, मुक्ता, इन्द्रनील, महानील, वैदूर्य, इन्द्रकान्त, सूर्यकान्त, स्फटिक, पुलक,कर्केतन, पुष्पराग, ज्योतिरस, राजवर्त, राजमय, शुभसौंगधिक, शंख, ब्रह्ममय, गोमोद, रुधिराक्ष, सस्यक, बल्लातक, धूलीमरकत, तुक्तूकं, पलु ,प्रवाल, गिरिवज्र, भागर्व, भुजगेशमणि, वज्रमणि, टिटिभ, भ्रामार तथा उत्पल हैं ।[2]

विष्णुधर्मोत्तर पुराणमें नव रत्नों को ही महारत्न माना है। ये रत्न मोती, हीरा, लहसुनिया, माणिक, पोखराज, गोमेद, नीलम, पन्ना और मूंगा हैं ।[3] विष्णुधर्मोत्तर पुराण में भी रत्नों के भेद दिए गए हैं।

---

१- द्रष्टव्य अ० शा० अ० ११

२- वज्र मरकतं चैव पदमरागं च मौक्तिकम्।
इन्द्रनीलं महानीलं वैडूर्यमथ सस्यकम् ।।
इन्द्रकान्तं सूर्यकान्तं स्फटिकं पुलकं तथा।
कर्केतनं पुष्परागं तथा ज्योतिरसं द्विज।।
स्फटिकं राजवर्त च तथा राजमयं शुभम्।
सौगंधिकं तथा सख्यं शंखब्रह्ममयं तथा।।
गोमेधं रुधिराक्षं च तथा बल्लातकं द्विज।
धूलीमरकतं चैव तुक्तूकं शेषमेव च।।
पलुँम् प्रवालकं चैव गिरिवज्रं च भार्गव।
भुजगेशमणिं चैव तथा वज्रमणिं शुभम्।।
टिटिभंच तु तापिच्छं भ्रामरं च तथोत्पलम्। वि०धर्मो०, द्वितीय खण्ड अ०-१३-१५

३- मुक्ताफलं हीरकं च वैदूर्यं पद्मरागकम् पुष्परागं च गोमेदं ।
नीलं गारूतमतं तथा प्रवालयुक्तान्येतानि महारत्नानि वै नव।। भा०प्र० नि०- श्लो०-१६८-१६६

६- रत्नविज्ञान-

रत्नविज्ञान में पं० राधाकृष्ण पराशर ने १८ प्रकार के रत्नों का उल्लेख किया है। ये रत्न हैं-हीरा, मोती, प्रवाल, माणिक्य, नीलम, पन्ना, वैदूर्य, फिरोजा, राजावर्त, वैक्रान्त, पुलक, अकीक, काच- भीष्ममणि, दुग्धपाषाण, अम्बर, तृणकान्त गोमेद, और पुखराज । इन रत्नों का विस्तार से विवेचन किया गया है ।[1]

३- रत्नों के विभिन्न नाम, गुण, प्रकृति एवं लक्षण-

१- हीरा- संस्कृत भाषा में हीरे को हीरक, वज्र, मणिवर, कुलिश, भार्गव प्रिय अमेद्य, चन्द्रादि कहा जाता है ।[2]

हिन्दी में हीरा, बगंला में हीरक, मराठी में हिरा, गुजराती में हिरो तथा अंग्रेज़ी में 'Diamond' कहा गया है। अतः भिन्न-भिन्न भाषाओं में हीरे के भिन्न-भिन्न नाम बताए गए हैं ।

हीरा अन्य रत्नों की अपेक्षा अधिक मुल्यवान् बताया गया है एवं अपने प्राकृतिक गुणों के कारण अधिक प्रसिद्ध माना गया है । भारत में ही सर्वप्रथम हीरे पर पहल बनाने का काम १६वीं शाताब्दी से आजतक चलता आ रहा है । सर्वप्रथम भारतियों ने ही इसका ज्ञान विश्व को कराया । आज विज्ञान ने यह सिद्ध कर दिया है कि हीरा पृथ्वी के गर्भ में पृथ्वी का बोझ कोयले पर पड़ने से स्वयं बन जाता है। कृत्रिम हीरे को भी वैज्ञानिकों ने बनाने के प्रयत्न किए किन्तु वे असफल रहे ।[3]

भारत में हीरे की भस्म का औषधि के रूप में भी प्रयोग होता है। किन्तु वेद्यों का मानना है कि हीरे की कणि या हीरे का चूरा नहीं खाना चाहिए क्योंकि इसको खाने से मृत्यु हो जाती है।[4]

हीरे का मूल्य तथा उसकी पहचान गुण-दोष तथा रंग-रूप के आधार पर की जाती है । दक्षिण अफ्रीका, ब्राजील इत्यादि में मिलने वाले हीरे का मूल्य अंतर्राष्ट्रीय स्तर पर निश्चित किया जाता है। हीरे को काटने तथा बनाने का काम वर्तमान समय में सबसे अधिकतर हालैंड, बेल्जियम, भारत तथा अमेरिका में होता है ।[5]

---

१-र०वि०, पृ०-६-१२

१- हीरकः पुंसि वज्रोऽस्त्री चन्द्रोमणिवरुच सः। भा० प्र० नि०- पृ० ५०२, श्लो०-१७०

२-द्रष्टव्य हि० वि०, पृ०- ३३

३-द्रष्टव्य तदेव पृ० -३३

४-द्रष्टव्य तदेव पृ० -३४

शास्त्र ग्रन्थों में विभिन्न प्रकार के हीरों के जो देवता बताए गए हैं वे इस प्रकार से हैं-

१- हीरे के देवता-

छः कोण वाले सफेद हीरे का देवता इन्द्र, सर्पाकार मुख वाले हीरे का देवता यम,कदली काण्ड के समान (नील,पीत) वर्ण वाले हीरे का देवता विष्णु और सामान्य रूप से सब प्रकार के हीरे का देवता विष्णु को ही माना गया है । स्त्री के भग के समान आकृति वाले हीरे का देवता वरुण है। कर्णिकार पुष्प के समान,सिंघाडे के समान (त्रिभुजा कार) या बाघ के नेत्र के समान हीरे का देवता अग्नि तथा अशोक के पुष्प के समानवर्ण वाले हीरे का देवता वायव्य है। नदी के प्रवाह, खान, प्रकीर्णक (जिस भूमि में मणि होती है- समुद्र आदि) यह तीन हीरों की उत्पति के आकर हैं ।[1]

रंग के अनुसार ही हीरों में देवताओं के विग्रहों का निश्चय किया गया है। वर्ण को ध्यान में रखकर ही हीरों का विभाजन करना चाहिए । हरित, श्वेत, पीत, पिंगल, श्याम तथा ताम्रवर्ण के हीरे स्वभावतः सुन्दर होते हैं। उन हीरों के क्रमानुसार विष्णु,इन्द्र, अग्नि, यम, और मरुत देव प्रतिष्ठित रहते हैं ।[2]

२- हीरे के प्रकृतिक गुण-

प्राचीन समय में प्राकृतिक रूप में प्राप्त होने वाले हीरे प्रायः स्फटिकवत स्वच्छ शुभ्र हुआ करते थे । कहीं पर हीरों को वर्णयुक्त भी पाया गया है। हीरे को कुछ और रंगों में भी देखा गया है जैसे नीला, भूरा, श्याम , बैगंनी, सरदई , पिंगल, अरुण आदि अनेक रंगों में देखा गया है । प्रकृति में पाया जाने वाला हीरा प्रायः षट् पहलू , अष्टपहलू युक्त या डली कनी के रूप पाया जाता है । कुछ हीरे गोल आकार में भी पाए गए हैं ।[3]

---

१- ऐन्द्रं षडश्रि शुक्लं याम्यं सर्पास्यरूपमसितं च।
कदलीकाण्ड निकाशं वैष्णवमिति सर्वसंस्थानम्।।
वारुणमबलागुह्योपमं भवेत् कर्णिकार पुष्पनिभम्।
श्रृंगाटकसंस्थानं व्याघ्राक्षिनिभं च हौतभुजम्।।
वायव्यं च यवोपम मशोककुसुमप्रभं समुद्दिष्टम्।
स्रोतः खनिः प्रकीर्णकमित्याकर सम्भवस्त्रिविधः।। बृ० सं० ८०/ ८-१०

२- वज्रेषु वर्णयुक्त्या देवानामपिविग्रहः प्रोक्तः
वर्णेभ्यश्च विभागः कार्य्यो वर्णाश्रयादेव।।
होरतश्वेत पीतपिंगश्यामताम्राः स्वभावतो रुचिराः ।
हरिवरुणशक्रहुतवहपितृपति मरुतां स्वका वर्णाः।। ग०पु० ६८/ २०-२१

३- द्रष्टव्य भा० प्र० नि०- पृ० ५०४

षट्कोण, अष्टकोण, द्वादशकोण, षट्पार्श्व, अष्टपार्श्व, द्वादशपार्श्व, षड्धारा, अष्टधारा, द्वादशधारा, उत्तुंग, सम एवं तीक्ष्णाग्र भाग हीरे के प्राकृतिक गुण बताए गए हैं अर्थात् जो हीरा प्रकृति में पाया जाता है वह इन-इन गुणों से युक्त होता है ।[1]

३- हीरे के प्रकार-

हीरे के पुरुष स्त्री तथा नपुंसक यह तीन भेद होते हैं।

१- पुरूष जाति के हीरे-जो हीरा आठ कोण वाला अथवा छ कोण वाला हो और जिस प्रकार इन्द्रधनुष की परछाई जल में पडने से उसमें सातों रंगों की प्रतिच्छाया दिखाई देती हो उसी प्रकार जब हीरे को जल में रख कर उस में भी सात रंग दिखाई देते हैं वजन में हलका पन हो किन्तु देखने में वह बड़ा दिखाई देता हो तो वह पुरूष हीरा अथवा नर हीरा कहलाता है ।[2]

जो हीरा भलीभाँति गोलाकार फल से पूर्ण तेज से युक्त अत्यन्त बड़ा तथा रेखा और बिदुओं से रहित हो तो वह नर हीरा कहलाता है ।[3]

रस वीर्य्य और विपाक के गुणधर्मानुसार नर हीरा उतम बताया गाया है ।[4]

२-स्त्री जाति के हीरे-

नर हीरे के समस्त गुणों से युक्त होते हुए रेखा तथा बिन्दुओं से युक्त ६ कोण वाला हीरा स्त्री जाति का हीरा कहलाता है ।[5]

जो हीरा चिपटा, गोल और कुछ लम्बा हो वह भी स्त्री जाति का हीरा कहलाता है ।[6]

नारी जाति का हीरा मध्यम श्रेणी का कहलाता है ।

३- नपुंसक जाति के हीरे-

जो हीरा तीन कोणवाला और जिसके कोण मुड़े हुए हों तथा गोल हों, बड़ा और वजन में भारी हो उसे नपुंसक हीरा कहा जाता है ।[7]

---

१- कोटयः पार्श्वानि धाराश्च षडष्टौ द्वादशेतिच।
उत्तुंग समतीक्ष्णाग्रा वज्रांयाकरजा गुणाः।। ग० पु० अ०- ६८/३०

२- अष्टास्त्रं वाडष्टफलकं षटकोणमतिभासुरम्।
अम्बुदेन्द्रधनुर्वारितरं पुंवज्रमुच्यते ।। र० वि० पृ०- १६

३- सुवृताः फलसम्पूर्णास्जोयुक्ता बृहत्तराः ।
पुरूषास्ते समाख्याता रेखा बिन्दु विवर्जिताः।। भा० प्र० नि० पृ०-५०३, श्लो०१७३

४- द्रष्टव्य र० वि० पृ०-१५

५- रेखा बिन्दुसमायुक्ताः षडस्रास्ते स्त्रियाः स्मृताः । भा० प्र० ५०३, श्लो० -१७४

६- तदेव चिपिटाकारं स्त्रीवज्रञ्च वर्तुलायतम् । र० वि० पृ० १६

७- वर्तुलं कुण्ठकोणाग्रं किंचित् गुरु नपुंसकम्।
त्रिकोणाश्च सुदीर्घास्ते विज्ञेयाश्च नपुंसकाः।। तदेव - - -

विभिन्न प्रकार के गुण-

१- पुरुष जाति के हीरे- श्रेष्ठ तथा रस के बन्धन करने वाले होते हैं।

२- स्त्री जाति के हीरे- शरीर की कान्ति को बढाने वाले एवं विशेष रूप से स्त्रियों के लिए सुखदायी होते हैं।

३-नंपुसक जाति के हीरे- नंपुसक जाति के हीरे वीर्य हीन, काम तथा शक्ति से रहित होते हैं।

उपयोग- स्त्री जाति के हीरे स्त्रियों के लिए, नपुंसक जाति के हीरे नपुंसको के लिए और पुरुष जाति के वीर्यवर्धक हीरे सभी के लिए सदा लाभ देने योग्य होते हैं ।[१]

रूप रंग और भेद के अनुसार हीरा ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शुद्र चार प्रकार का माना गाया है ।[२]

जो हीरा सफेद रंग का होता है वह ब्राह्मण हीरा कहलाता है। जो लाल रंग का होता है वह क्षत्रिय हीरा कहलाता है जो पीले रंग का होता है वह वैश्य वर्ण का होता है। जो हीरा काले वर्ण का होता है वह शुद्रवर्ण होता है ।[३]

४- हीरे के वर्णों का फल-

१- ब्राह्मणवर्ण का हीरा रसायनके लिए उपयोगी तथा सर्वसिद्धियो को देने वाला होता है।

२- क्षत्रियवर्ण का हीरा रोगोंको नष्ट करने वाला एवं जरा तथा मृत्युको दूर करने वाला होता है।

३- वैश्यवर्ण का हीरा धन को देने वाला तथा देह को दृढ़ करने वाला होता है।

४- शुद्रवर्ण का हीरा रोगों का नाश करने वाला तथा आयु को स्थिर रखने वाला अर्थात् शरीर में वृद्धावस्थाजन्य क्षीणता को नहीं आने देने वाला होता है।[४]

---

१- तेषु स्युः पुरूषाः श्रेष्ठा रसबन्धन कारिणास्त्रिया कुर्वन्ति कायस्यकान्ति क्षीणां सुखप्रदाः ।
नपुंसकास्त्ववीर्या स्युरकामाः सत्ववर्जिताः स्त्रियाः स्त्रीभ्यः दातव्याः कीलबं प्रयोजयेत् ।
सर्वेभ्यः सर्वदा देयाः पुरूष वीर्यवर्धना।। भा० प्र० नि० पृ०-५०३, श्लो० १७६-१७७

२- श्वेतादिवर्णभेदेन तदेकैकं चतुर्विधम्।
ब्रह्मक्षत्रिय विट् शुद्रं स्वस्वर्णफलप्रदम्।। र० वि० पृ०- १५

३- स तु श्वेतः स्मृतो विप्रो लोहितः क्षत्रिय स्मृतः पीतो वेश्योऽस्तिः
शुद्रश्चतुवर्णात्मकश्च सः । भा० प्र० नि० पृ० -५०२, श्लो० १७०

४- रसायने मतो विप्र सर्वसिद्धि प्रदायकः ।
क्षत्रियो व्याधिविध्वंसी जरामृत्यु हरः स्मृतः।।
वैश्योधन प्रदः प्रोक्तस्था देहस्या दार्ढ्यकृत्।
शुद्रो नाशयति व्याधीन् वयः स्तम्भं करोति च।। भ० प्र० नि० पृ०-५०३, श्लो० १७१-१७२

५- हीरे के अनेक आकार प्रकार हैं जैसे बिलाव की आँख के समान, शिरीष पुष्प की आकृति का, गोमूत्र के समान,गोरोचन की भाँति, सर्वथा स्वच्छ, श्वेत मलहती के फूल जैसा और मोतियों की आकृति का बताया गया है ।[1]

जिस प्रकार लोक में निम्न और उच्च वर्ण का वर्ण सांकर्य दोष दुःखदायी बताया गया है उसी प्रकार रत्नों का वर्ण सांकर्य उससे भी अधिक दुःखदायी बताया गया है । केवल वर्णमात्र के द्वारा ही रत्नों का संचय नहीं करना चाहिए क्योंकि जो गुणवान रत्न होता है वही गुण और सम्पत्ति की विभूति होता है । इस के विपरीत गुण हीन रत्न कष्टों को देने वाले होते हैं। जिस हीरेका एक भी श्रृंग टूटा हुआ हो तो गुणवान होने पर भी धनार्थी जनों को उसे अपने घर में नहीं रखना चाहिए ।[2]

६- हीरे में दोषों के लक्षण-

हीरे में १३ प्रकार के दोष पाए जते हैं। यवतार, छाल, खुरदरा, गढा, धब्बा, सुन्न, मैल, धारा बिन्दु,रेखा,कागपद इनमें रक्त आदि दोष हैं। रक्त बिंदु के पत्थरको सबसे निकृष्ट माना गया है।[3]

१- यव दोष- यव दोष चार प्रकार के माने गए हैं।

१- सफेद यव, लाल यव, पीला यव और काला यव । यदि हीरे में जौ की आकृति सा लम्बा और बीच में मोटापन लिए कोई दाग हो तो उसे यव दोष कहते हैं।

२-तार दोष-यदि हीरेमें अभ्रकके समान तारकी जाली दिखाई दे तो उसे तारदोष कहते हैं।

३-छाल दोष- यदि हीरे के किसी भी भाग से (जिस प्रकार अभ्रक से परत निकल जाती है)। छाल उतर गई हो तो उसे छाल दोष कहते हैं ।

४- खुरदरा दोष- यदि हीरे को पहनने से किसी भी प्रकार का खुरदरा पन अंगुलियों को लगे तो उसे खुरदरा दोष कहते हैं।

५- गढ़ा दोष- यह वह दोष है जहाँ हीरे में किसी भी प्रकार का गढ़ा दिखाई दे।

६-सुन्नहीरा-एक प्रकारका दुधियाहीरा जो प्रायः सुन्न अर्थात् जिसमें चमक बहुत कम रहती है।[4]

---

१- मार्जाराक्षकं च शिरीष पुष्पकं गोमूत्रकं गोमेदकं शुद्धस्फटिकं मूलातीपुष्पवर्णं मणि वर्मानामन्यतमवर्णमितिवज्रवर्णाः। अ० शा०,अ०-११, श्लो०- ३

२- अधरोत्तरवृत्तो हि यादृक्स्याद्वर्णसंकरः।
ततः कष्टतरो वज्री वर्णानां संकरो मतः ।।
न च मार्गविभाग मात्रवृत्त्या विदुषा वज्रपरिग्रहो विधेयः ।
गुणवद् गुणसम्पदां विभूतिर्विपरीतो व्यसनोदयस्य हेतुः ।।
एकमपि यस्य श्रृंगं विदलितमवलोक्यते विशीर्णं वा।
गुणवदपि तन्न धार्यं श्रेयोऽर्थि भिर्भवने।। ग० पु०, अ० ६८, श्लो० २५ -२७

३- द्रष्टव्य र० वि०, पृ०- १६

४- द्रष्टव्य हि० वि०, पृ०-३३

२- मुक्ता-

संस्कृत में मोती के जो विभिन्न नाम हैं वे इस प्रकार हैं। मुक्ता, मौक्तिक, सौम्या, तारा, तारका स्वम्भसारः नीरज, इन्दुरत्न, मुक्ताफल, बिन्दुफल, शुक्ति मणि इत्यादि हैं । हिन्दी में मोती, अरबी तथा फारसी में लोलों, अंग्रेजी में पर्ल(pearl) तथा लेटिन में मार्गारिटा कहा गया है ।[१]

मोती भारत में प्राचीन काल से ही व्यवहार में आता रहा है। अर्थववेद के एक मंत्र में (४/१०/१) यह कृशन नाम से उल्लिखित है। प्राचीन ग्रन्थों में इसकी उत्पत्ति सीप शंख, विद्युत, सर्प के मस्तक, मछली, वाराह, हाथी तथा बांस से बताई है ।

किन्तु आज के विज्ञान ने यह पता लगा लिया है कि सीप के भीतर जब कोई बालू का कण चलाजाता है तब उसका जंतु उसके उपर परत चढाने लगता है, धीरे धीरे इस प्रकार मोती तैयार हो जाता है ।[२]

प्राचीनतम समय से मोती की गणना बहुमुल्य वस्तुओं से समझी जाती रही है। प्राचीन हिन्दी, चीनी आदि प्रसिद्ध जातियों ने अपने मन्दिरों, चैत्यालयों और मसजिदों में देवी देवताओं का श्रृगांर करके उन की शोभा बढ़ाने के निमित्त मुक्ताहारों का प्रयोग अनेकों स्थलों पर किया है ।[३]

१- विभिन्न प्रकार के मुक्ताओं के देवता -

१- अलसी पुष्प के समान श्याम वर्णवाले मोतियों का देवता विष्णु है ।

२- चन्द्र की कान्ति के समान वर्ण वाले मोती का देवता इन्द्र है ।

३- हरिताल के समान कान्तिवाले मोती का देवता वरुण है ।

४- काले वर्ण वाले मोती का देवता यम है।

५- पके हुए अनार के बीज के समान रक्त वर्ण वाले मोती का देवता वायु है।

६- धूम रहित अग्नि या कमल के समान कान्ति वाले मोती का देवता अग्नि है ।[४]

---

१-द्रष्टव्य र० वि० पृ०- ७०

२-द्रष्टव्य हि० वि० पृ०- ३४

३-द्रष्टव्य र० वि० पृ०- ७५

४- अलसी कुसुम सुमश्यामं वैष्णवमैन्द्रं- - -।
हरितालनिभं वारुणमसितं यमदैवतं भवति।।
परिणतदाडिमगुलिकागुंजाताम्रं च वायुदैवत्यम्।
निर्धूमानलकमलप्रभं च विज्ञेयमाग्नेयम्।। बृ० सं०- ८०/ ७-८

२- मुक्ता के प्रकार-

१-गज मुक्ता का लक्षण- पुष्य या श्रवण नक्षत्र में चन्द्र या रविवार में उत्तरायण में रवि और चन्द्र के ग्रहण काल में ऐरावत में उत्पन्न जिन भद्र हाथियों का जन्म होता है उन के दन्त कोष या कुम्भों में बड़े-बड़े अनेक प्रकार के और कान्तियुक्त बहुत से मोती निकलते हैं ।[1]

२- सुअर ओर मछली से उत्पन्न मोती का लक्षण-

सुअर के दन्त मूल में चन्द्र प्रभा के समान कान्ति वाले बहुत गुणों से युक्त मुक्ताफल निकलते हैं तथा मछली से मछली के नेत्र के समान, स्थूल, पवित्र और बहुत से गुणों से युक्त मुक्ताफल निकलते हैं ।[2]

३-मेघ से उत्पन्न मुक्ताफल का लक्षण-

वर्षा कालिक उपल (पत्थर) के समान,सप्तम वायु स्कन्ध से पतित बिजली के समान मेघ से उत्पन्न मोती पृथ्वी पर नहीं पहुँच पाता है यह मुक्ता में स्थित देवयोनियों द्वारा ही उपर हरण कर लिया जाता है ।[3]

४-नागज मुक्ता का लक्षण-

जो तक्षक और वासुकि के कुल में उत्पन्न स्वेच्छादारी सर्प हैं उनके फनों के अग्र भाग से स्निग्ध, नीली कान्ति वाले मोती निकलते हैं ।[4]

५- बाँस और शंख से उत्पन्न मोती-

बाँस से उत्पन्न मोती कपूर या स्फटिक के समान कान्ति वाला चिपटा और विषम होता है तथा शंख से उत्पन्न मोती चन्द्रमा के समान कान्ति वाला, गोल चमकीला और सुन्दर होता है ।[5]

---

१- ऐरावतकुलजानां पुष्यश्रवणेदुसूर्यदिवसेषु।
ये चोतरायणभवा ग्रहणेऽर्केन्द्वीश्च भद्रेभाः ।।
तेषां किल जायन्ते मुक्ताः कुम्भेषु सरदकोशेषु।
बहवो बृहत्प्रमाणा बहुसंस्थानाः प्रभायुक्ताः।। बृ० सं०- ८०/२०-२१

२- दंष्ट्रामूले शशिकान्तिसप्रभं च बहुगुणं वाराहम्।
तिमिजं मत्स्याक्षिनिभं बृहत्पवित्रं बहुगुणं च ।। तदेव- ८०/२३

३- वर्षोपलवज्जातं वायुस्कन्धाच्च सप्तमाद्भ्रष्टम्।
ह्रियते किल खाद्दिव्यैस्तोडित्प्रभं मेघं सम्भूतम्।। तदेव- ८०/२४

४- तक्षक वासुकिकुलजः कामगमा ये च पन्नगास्तेषाम्
स्निग्धा नीलद्युतयो भवति मुक्ताः फणस्यान्ते ।। तदेव- ८०/२५

५- कपूरस्फटिकनिभं चिपिटं विषम च वेणुजं ज्ञेयम् ।
शंखोद्भवं शशिनिभं वृत्तं भ्राजिष्णु रुचिरंच ।। तदेव- ८०/२८

६- शूकर मुक्ता का लक्षण-

एक विशेष प्रकार का सुअर जो कि जंगल में अभय और मस्त होकर घूमता है उसके मस्तिष्क में मोती पाया लाता है ।[1]

आयुर्वेद शास्त्र में भी मोती के आठ प्रकार बताए हैं ।

३- मुक्ता के गुण- आठ प्रकार के मुक्ता के गुण बताये गये हैं -

१- सुतार, २- सुवृत्त, ३- स्वच्छ, ४-निर्मल, ५-धन, ६-स्निग्ध, ७-सुच्छाय, ८-अस्फुटित।

१-सुतार - जिस मोती से तारे के समान दीप्ति एवं रश्मियां प्रस्फुटित होती है उसे 'सुतार' गुण युक्त मोती कहा जाता है।

२- सुवृत्त- जिस मोती में पूरीतरह से गोलाई होती है उसे सुवृत्त कहा जाता है ।

३- स्वच्छ- जो मोती १०या १४ दोषों से रहित होता है उसे स्वच्छमुक्ता कहा जाता है।

४-निर्मल--जो मोती किसी भी प्रकार के दाग आदि चिन्हों से रहित होता है उसे निर्मल मुक्ता कहते हैं।

५- घन- जो मोती तौल में भारी होता है उसे घन मौक्तिक कहते हैं ।

६- स्निग्ध- जिस मोती के हाथ से स्पर्श करने से, चिकनी वस्तु से परिलिप्त है ऐसा प्रतीत हो, तो उस मुक्ता को स्निग्ध मुक्ता कहते हैं।

७-सुच्छाय - जिस मोती को पास से देखने से किसी भी प्रकार की वर्णयुक्त छाया दिखाई देती हो, तो उस मुक्ता को सुच्छायमुक्ता कहते हैं।

८-अस्फुटित-जो मोती व्रण और रेखाओं से रहित होता है उसे अस्फुटितमुक्ता कहते हैं।[2]

---

१- एकाकी सुसखेन निस्पृहतयायः काननं गाहते,
तस्यानादिवराहवंशजनुषः कोलस्य मूर्ध्नि स्थितम्।। र० वि० पृ०- ८७

२- सुतारंच सुवृतंच स्वच्छंच निर्मलन्तथा।
धनं स्निग्धंच सुच्छायं तथाऽस्फुटितमेव च।।
अष्टौ गुणाः समाख्याता मौक्तिकानामशेषतः ।
तारकद्युतिसंकाशं सुतारामिति कथ्यते।।
सर्वतो वर्तुलं यच्च सुवृतं तन्निगद्यते ।
स्वच्छं दोषविनिर्मुक्तं निर्मलं मलवर्जितम्।।
गुरूत्वं तुलने यस्य तद्धनं मौक्तिकं वरम्।
स्नेहेनैव विलिप्तं यत्र तत् स्निग्धमिति गद्यते।।
छायासमन्वितं यच्च सुच्छायं तन्निगद्यते।
व्रणरेखा विहीनं यत तत्स्यादस्फुटितं शुभम् ।। तदेव- पृ०-६५

४- मुक्ता के दोष-

मोतियों में दस प्रकार के दोष पाए जाते हैं । जिन में से चार दोषों को महादोष की संज्ञा दी गई है । शेष ६ प्रकार के दोषों को मध्य दोष कहा गया है। चार प्रकार के महादोष शुक्तिलग्न, मत्स्याक्ष, जरठ और अतिरिक्त हैं। इनका वर्णन इस प्रकार से है ।

१- शुक्तिलग्न-

जिस मोती में किसी एक स्थान पर शुक्ति के समान अपेक्षा कृत समस्त मोतियों की आभा से बहुत कम आभा दिखाई देती हो, तो इस प्रकार के दोष को शुक्तिलग्न दोष कहाजाता है । शुक्तिलग्न वाले मोती को आभूषणादि के रूप में नहीं पहनना चाहिए ।

२- मत्स्याक्ष- जिस मोती में मछली की आँख के समान किसी एक स्थान पर चिह्न होता है तो इस प्रकार के मोती को 'मत्स्याक्ष' दोषयुक्त मोती कहा जाता है।

३-जरठ- जिस मोती में दोप्ति या आभा का नितान्त अभाव हो एवं हथेली पर रखकर देखने से मोती की प्रतिच्छाया बिल्कुल न बनती हो,उसे 'जरठ' महादोष युक्त मोती कहा जाता है।

४- अतिरिक्त- जिस मोती में प्रवाल या मूंगा के समान छाया बनती हो उस दोष को'अतिरिक्त' महादोष कहा जाता है ।[1]

इन चार महादोषों के अतिरिक्त मुक्ता के ६ और दोष बताए गए हैं। जिन्हें मध्य दोष कहा गया है। इन का वर्णन इस प्रकार से हैं-

५- त्रिवृत्त- त्रिवृत्त दोष उसे कहा जाता है जिस मोती के उपरी स्तर पर तीन गोल रेखाएं चिन्हित हों।

६- अवृत- जो मोती गोल न होकर चिपटा दिखाई देता हो तो उस मोती को अवृत्त दोष से युक्त मानना चाहिए।

७- त्रास - जिन मोतियो में तीन कोने निकले होते हैं, ऐसे मतियों को त्रास दोष से युक्त माना जाता है।

८- कृश- जो मोती गोल न होकर लम्बा होता है। ऐसे मोती कृश दोष से युक्त माने जाते हैं।

९- कृश-पार्श्व- कृशपार्श्व दोष युक्त मोती वह कहलाता है जिसका कोई भाग या किनारा टूट गया हो।

१-द्रष्टव्य र० वि०, पृ० ९३

१०-पिडिकोपेत- जिन मोतियों में गोलाई न होकर किसी स्थान पर पिडिका या उत्सेध बना हो, उन्हें पिडिकोपेत दोष युक्त माना जाता है ।[1]

मुक्ता के लिए अन्य प्रकार के दोष भी बताए हैं।

१- मसूरक (मसूर की तरह का), २. त्रिपुटक (तीन खूँट वाला), ३ कूर्मक (कछुये के समान), ४. अर्धचन्द्रक (अर्ध चन्द्र की भांति), ५. कंचुकित (मोटे छिलके के समान), ६. यमक (जड़ा हुआ), ७-कर्त्तक(कटा हुआ), ८.खरक(खुरदरा), ६.सिक्थक(दागवाला), १०. कामण्डलुक(कमण्डलु के समान), ११. श्याव (भूरे रंग का), १२. नील (नीले रंगका) और १३ दुर्बिद्ध (अस्थान विध मोती) ।[2]

इस प्रकार से मुक्ता के दोषों का परीक्षण कर लेना चाहिए जिससे पहनने पर कोई हानि न हो ।

## ३- प्रवाल-

संस्कृत भाषा में प्रवाल को प्रवालक, भौमरत्न, विद्रुम, आब्धिजन्तु आदि कहा जाता है। हिन्दी में मूंगा, बंगला में पला, मराठी में पोवर्ले, गुजराती में परबाला, तेलगु में प्रवालक, अंग्रेजी में रेडकोरल (red-coral),वर्मामें ताड़ा(Toda)तथा चीनी में सउ-ही-ची (sahu-lochi) कहा जाता है ।[3]

प्राचीन काल से ही प्रवाल आभूषणों तथा अन्य सजावटोंके काम में आते रहें हैं। इस में कैल्सियम के तत्व की प्रधानता होने के कारण भारतीय चिकित्सा शास्त्र में इस का प्रयोग प्राचीन काल से ही होता आ रहा है। सब से बड़ा प्रवाल-पर्वत आस्ट्रेलिया का ग्रेट बेरियर रीफ (great Barrier reef) है । इसकी लम्बाई १२०० मील तक है । प्रवाल वहीं पाए जाते हैं जहाँ समुद्र का तापमान शरद् ऋतु में लगभग ७० अंश तापक्रम से कम नहीं होता है। इस से इस बात का ज्ञान होता है कि प्रवाल स्तर(coral reefs) उन्हीं समुद्रों में पाय जाते हैं जो कि बिषुवत् रेखा के दोनों ओर १८०० मील के अन्दर हो ।[4]

---

१- द्रष्टव्य र० वि०, पृ० -६३

२- मसूरकं त्रिपुटकं कूर्मकमर्धचन्द्रं कंचुकितं यमकं कर्तकं खरकं
सिक्थकं कामण्डलुकं श्यावं नीलं दुर्विद्धं चाप्रशस्तम् ।। अ०शा०, अ०-११, श्लो०-४

३- द्रष्टव्य र० वि०, पृ० -१२३

४- द्रष्टव्य तदेव, पृ० -१२६

## १- प्रवाल के प्रकार-

१-ब्राह्मण प्रवाल- जो प्रवाल खरगोशके रक्त के समान अरुण लाल वर्ण का हो, कोमल, स्निग्ध हो,जिसे देखते ही मन को प्रसन्नता का अनुभव हो तथा सरलता पूर्वक जिसमें छेद किया जा सके उसे ब्राह्मण जाति का प्रवाल कहा जाता है।

२-क्षत्रियप्रवाल- जिस प्रवाल का वर्ण गुडहल के पुष्प के समान, बन्धूक पुष्प के समान, सिंदूर के रंग के समान अथवा अनार के पुष्प के समान हो तो वह प्रवाल क्षत्रिय प्रवाल कहलाता है। क्षत्रियप्रवाल को स्पर्श करने से स्निग्धता का अभाव अनुभव होता है। क्षत्रिय प्रवाल कठोर होता है और उस में छेद कठिनता से होता है।

३-वैश्य प्रवाल- जो प्रवाल वर्ण में पलाश पुष्प के वर्ण के समान, पाटल वर्ण के समान, पंरतु गहरा रंग का और सुचिक्कणता लिए हुए होता है तथा जिसकी कान्ति में क्षीणता होती है ऐसे प्रवाल को वैश्य प्रवाल कहा जाता है।

४-शूद्र प्रवाल- जो प्रवाल लाल कमल के दलों के रंग का, कठोर और स्थायी कान्ति से रहित होता है तथा जिसमें सरलता पूर्वक छेद नहीं किया जा सकता हो ऐसे प्रवाल को शुद्र प्रवाल की संज्ञा दी जाती है ।[१]

## २-प्रवाल के गुण-

चिकना, चमकदार तथा एक रंग के दोषरहित प्रवाल को उत्तम माना जाता है ।[२]

## ३- प्रवाल के दोष-

जो प्रवाल दो रंग वाला गढ्ढे वाला तथा धब्बे वाला हो और जिस प्रवाल में चीर पड़े हुए हों वे दोष युक्त माने जाते हैं ।[३]

## ४- पद्मराग-

संस्कृत भाष में पद्मराग को माणिक्य, शणिरत्न, लीहितरत्न, कुरूविन्द, रविरत्न आदि कहा जाता है। हिन्दी में माणिक्य, बंगला में माणिक, गुजराती में चुन्नी, मराठी में माणिक, तेलगु में माणिक्यम् तथा अंगेज़ी में रुबी ( ruby) कहा जाता है ।[४]

---

१- ब्रह्मनादिजातिभेदेन तच्चतुर्विधमुच्यते।
अरूणं शशश्क्ताख्यं कोमलं स्निग्धमेव च।।
प्रवालं विप्रजातिः स्यात् सुखवेध्यं मनोरमम्।
जवाबन्धूकसिन्दूरं दाडिमी कुसुम प्रभम्।।
कठिनं दुर्वेध्यमस्निग्धं क्षत्र क्षत्रजातिस्तदुच्यते। र० वि०, पृ०-१२८

२- द्रष्टव्य हि० वि०, पृ० -३६

३- द्रष्टव्य तदेव ,, ,, ,,

४- द्रष्टव्य र० वि०,पृ० -१६१

माणिक्य लाल कमल के रंग का, कोरुंड जाति का रत्न होता है। इस रत्न से कई प्रकार की आभाएं निकलती हैं, जैसे- कदली के फूल की, अनार के दाने की, अड़हुत के फूल की,पारिजात के फूल की,डण्डी की,गुंजा के फूल की,जलते हुए अंगारे की इत्यादि।

जिस माणिक्य में कुछ हरापन दिखाई देता हो आज वही माणिक्य अच्छा समझा जाता है। स्वास्थ्य सुधार के लिए इसका इतना प्रयोग नहीं समझा जाता है जितना कि आभूषणों केलिए समझा जाता है ।[१]

१- पद्मराग के प्रकार-

१- सौगन्धिक (सायंकाल खिलने वाले सौगिन्धक नामक नीलवर्ण युक्त कमल के समान)

२- पद्मनामक कमल के समान

३- अनवद्यराग (केशर के समन)

४- पारिजात पुष्पक (हरसिंगार पुष्प के समान)

५- बालसूर्यक (उदय होते हुए सूर्य के समान) ।[२]

२- पद्मराग के प्राकृतिक गुण-

१- पद्मराग अनियमित आकृतिमें प्रायः प्रसारित और कोणावृति बिन्दुओं में पाया जाता है।

२-प्राकृतिक पद्मराग के विभिन्न भागों से रंग निकलते है।

३-पद्मराग प्रस्तर की बाह्य सीमा तक सूत्र या तो नितान्त सीधे जाते हैं या कोणाकृति (angular) रूप में पाए जाते हैं ।[३]

३- पद्मराग के गुण-

जो पद्मराग स्निग्धा, कान्ति से दीपित, स्वच्छ कांति से युक्त, भारी सुन्दर आकार वाले, मध्य में प्रभा से युक्त अति लोहित होता है वही श्रेष्ठ गुणों से युक्त पद्मराग माना जाता है ।[४]

४- पद्मराग के दोष-

१- विच्छाय दोष- विच्छाय दोष उस दोष को कहा जाता है जिसमें माणिक्य दीप्ति या चमक से रहित होता है।

२- विरूप दोष - जिस पद्मराग में हाथी दाँत के समान सफेदी और थोड़ा लाल रंग तथा इधर उधर लम्बाई में काला या मटमैला होता है, उस पद्मराग को विरूप दोष से युक्त माना जाता है।

---

१-द्रष्टव्य हि० वि०, पृ०-३४

२-सौगन्धिकः पद्मरागः अनवद्यरागः पारिजातपुष्पकः बालसूर्यकः । अ० शा०, अ-११, श्लो० -३

३-द्रष्टव्य र० वि०, पृ०- १८२

४- द्रष्टव्य र० वि०, पृ०- १७०

३-सम्भेद दोष-'सम्भेद दोष' उस दोष को कहा जाता है जिसमें पद्मराग के बीच में ऐसा आभास होता है कि रत्न टूटा हुआ है।

४- कर्कर- जिस पद्मराग को अगुँलियों से स्पर्श करने पर सुचिक्कणता का अनुभव न होकर खरदरेपन का अनुभव होता हो उस पद्मराग को कर्कर दोष से युक्त माना जाता है।

५-अशभिन दोष- जिस पद्मराग को हाथ में लेने पर मन बुद्धि तथा हृदय को प्रसन्नता अनुभव न हो, उसे अशभिन दोष से युक्त मानना चाहिए।

६- कोकिल दोष- माणिक्य में जब शहद की बूंद के समान छाया दिखाई देती हो तब उसे कोकिल दोष से युक्त माना जाता है शहद की बूंद जब किसी अरूणवर्ण कठोर द्रव्य पर डाली जाती है तो वह बूंद सफेद और काली आभा युक्त दिखाई देती है। इसी प्रकार माणिक्य में से सफेद काली छाया युक्त बूंद दिखाई दे तो वह माणिक्य कोकिल दोष से युक्त माना जाता है।

७-जाल दोष- जिस पद्मरागमें आडी या तिरछी रेखाएं निकल कर जाल की तरह दिखाई देती हों उसे जाल दोष कहा जाता है।

८-धूम्रदोष- जिस पद्मराग में धुएं के समान सफेद काली छाई दिखाई देती हो तब उस पद्मराग को धूम्रदोष से युक्त मानना चाहिए ।[1]

५- इन्द्रनील-

संस्कृत भाषा में इन्द्रनील को नीलोत्पल, नीलरत्न महानील एवं शनिरत्न कहा जाता है । हिन्दी में नीलम, बंगला में इन्द्रनील, मराठी में नीलरत्न, फारसी तथा अरबी में याकूत, चीन में चांग श्याक (chang-shyak) और अंग्रेज़ी में sapphire कहा जाता है ।[2]

सबसे उतम श्रेणी का नीलम लंका में पाया जाता है। लंका में यह अन्य रत्नों की ही तरह नदियों के बालू में पाया जाता है । लंका के नीलमों की महत्वपूर्ण बात यह है कि यह जब इनको काटा जाता है तो इनमें से ६ प्रकार के प्रतिबिम्ब निकलते है ।

१- इन्द्रनील के प्राकृतिक गुण- प्रकृति में जो नीलम पाया जाता है उसका रंग अलसी के फूल की भान्ति,नीले कमल के फूल के सदृश और नील कंठ पक्षियों की ग्रीवा की तरह होता है ।[3]

---

१-द्रष्टव्य र० वि०, पृ० - १७१

२-द्रष्टव्य तदेव पृ० - १८३

३-द्रष्टव्य हि० वि०,पृ० - ३५

